॥ श्रीः ॥

# वेदार्थपारिजातभाष्यवार्तिकम्

## भूमिकानुवादः

### ( हिन्दी-अनुवाद )

बाल्यावस्था में ही जिनका वैराग्य विकसित हुआ, तरुण अवस्था में ही जिन्होंने ऐसा तप किया कि देखनेवाले स्त्री-पुरुष दाँतों तले उँगली दबा गये, सभी शास्त्रों में मानी हुई जिनकी विद्वत्ता संसार में प्रसिद्ध है, ऐसे हरिहरानन्द सरस्वती श्री 'करपात्री' जी का उत्कर्ष सबसे बढ़कर है ॥ १ ॥

पूर्व-पश्चिम-दक्षिण-उत्तर के सभी विद्वानों ने दिशा और विदिशाओं में जिनकी कीर्ति-पताका को सबसे ऊपर उठाया है, 'वेदार्थपारिजात' ग्रन्थ में जिन्होंने श्रुति-सम्मत अर्थ को स्पष्ट करके दिखाया है, ऐसे इस पञ्चानन ( सिंह ) को जीतने की हिम्मत यह विशुद्धानन्द नामवाला शृगाल किस बूते पर रखता है ? ॥ २ ॥

अनेक श्री से समलङ्कृत-हरिहराद्वैत के प्रतीक जिन श्री करपात्री जी ने वेदार्थ-विचार के सभी मैदानों में विजय प्राप्त की, आश्चर्य है कि आज उनके परोक्ष में उनके विजय-शंख की ध्वनि को गधे के गले की कर्णकटु ध्वनि जीतना चाहती है ॥ ३ ॥

चतुर्थाश्रमियों में मूर्धन्य-वाग्देवता के अवतार-तपश्चर्यापरायण-विद्वत्पूज्यपादपद्म—वेद-वेदाङ्गों के प्रकाशक—नास्तिकरूपी हाथियों के लिये मृगेन्द्र, जीवनमें ही ब्राह्मी स्थिति को प्राप्त श्री करपात्री जी के ब्रह्मनिर्वाण को प्राप्त हो जाने पर आज उनके परोक्ष में गर्व से भरे कुवचन बोलकर विशुद्धानन्द मिश्र ने उनका घोर अपमान किया है ॥४॥५॥६॥

आश्चर्य भी इसमें कुछ नहीं है, क्योंकि मृगराज की अनुपस्थिति में वन के क्षुद्र मृग भी निर्भय होकर मनमानी चेष्टाएँ किया करते हैं ॥७॥

इतना आश्चर्य तो है ही कि विद्वानों के द्वारा समझाये जाने पर भी ये दुराग्रह नहीं छोड़ते। सम्भवतः इन लोगों के मस्तिष्क दयानन्दरूपी ग्रह के आवेशसे जकड़े हुए हैं ॥८॥

लौकिक और पारलौकिक कल्याण के मार्ग से इनकी बुद्धि विचलित हो चली है, इसलिये ये लोग वेदविद्या के जानने वालों की भी निन्दा ही करते हैं, प्रशंसा नहीं करते ॥९॥

जिनका वेदार्थज्ञान करामलकवत् साक्षात्-अपरोक्ष है, जिसमें कोई भ्रान्ति नहीं है—कोई दोष नहीं है, ऐसे लोगों से भी वे लोग द्रोह किया ही करते हैं, जिनकी बुद्धि पर मद और मात्सर्य का पर्दा पड़ा हुआ है ॥१०॥

छापे की अशुद्धियों को ग्रन्थकार के ऊपर लादना, इनका कितना अन्याय है ? 'सरस्वत्यै', 'गणेशाय' के आगे जो विसर्ग है—वह स्पष्ट ही छापे की अशुद्धि है, इसे ग्रन्थ-कार की बताना सज्जनता नहीं है । आप के कल्पद्रुम में जितनी अशुद्धियाँ-अशुद्धि पत्र में गिना दी गई हैं, उनसे अधिक अभी इतनी और है कि जिन्हें गिना नहीं जा सकता ।।११।।१२।।१३।।

हम तो कल्पद्रुम की उन्हीं अशुद्धियों को दिखाएँगे-जिनका अयोग्यता से सम्बन्ध है । छापे की और अयोग्यता की अशुद्धियाँ स्पष्ट प्रतीत होती हैं । छापे की अशुद्धियों को तो हम छुएँगे ही नहीं, सज्जनों के मनोरंजन के लिये केवल उन्हीं को दिखायेंगे, जिनमें मिश्रजी की अयोग्यता हथेली पर रक्खे हुए आँवले के समान दीख रही है ।।१४।।१५।।१६।।

यद्यपि सज्जनों को दूसरों के दोष देखने की इच्छा नहीं होती, किन्तु दूसरों को सन्मार्ग पर लाने की इच्छा अवश्य होती है, सन्मार्ग को दिखाने के लिये उसके विपरीत असन्मार्ग भी दिखाना पड़ता है । गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ने विश्वकल्याणकारिणी दैवी सम्पत्ति को जिस प्रकार दिखाया है, आसुरी सम्पत्ति का भी उसी प्रकार वर्णन किया है । विश्व-कल्याण की इच्छा रखनेवाले सन्त असन्मार्ग से बचाने के लिये उसका भी वर्णन करते हैं ।।१७।।१८।।१९।।

अब हम 'वेदार्थपारिजात' के खण्डन में प्रवृत्त होनेवाले मिश्रजी को उन मोटी-मोटी अशुद्धियों को दिखाते हैं, जिन्हें देखकर यह बात सरलता से समझ में आ सकेगी कि क्या इनमें 'वेदार्थपारिजात' के खण्डन की योग्यता है । मिश्रजी को भी होश आ जायगा कि हाँ ! मेरा यह दुःसाहस है ।।२०।।२१।।

स्वामी दयानन्दजी स्वर्ग की सत्ता को नहीं मानते, उनके मत में भूमण्डल पर रहने-वाले विद्वान् ही देवता हैं, इनसे भिन्न स्वर्ग में रहनेवाले कोई देवता नहीं हैं । तब फिर देवताओं का कल्पद्रुम भी कोई वस्तु नहीं है, मिश्रजी ने अपने ग्रन्थ में इसका आरोप कैसे किया ? आश्रयासिद्ध * हेतु से साध्य की सिद्धि नहीं हो सकती । अरविन्दत्व हेतु से गगनारविन्द में सौरभ की सिद्धि कौन कर सकता है ?।।२२।।२३।।२४।।

* गगनारविन्द, बन्ध्यापुत्र, शशशृङ्ग में 'गगन', 'बन्ध्या' और 'शश' की सत्ता तो है, पर ये क्रमशः अरविन्द, पुत्र और शृङ्ग के आश्रय नहीं हैं । पर आपके 'कल्पद्रुम' का स्वर्गरूप आश्रय ही बन्ध्यापुत्रादिवत् अलीक है । न्यायनय में आश्रय की सत्ता होने पर भी योग्यता—विरहवशात् आश्रयत्व असिद्ध है; पर आपकी रीति से आश्रय की सत्ता ही असिद्ध है; अतः आपका 'कल्पद्रुम' आश्रया-सिद्धि के निम्न नवीन दृष्टान्तों को चरितार्थ कर रहा है—





श्री करपात्री जी महाराज तो स्वर्ग की सत्ता को स्वीकार करते हैं । वहाँ नन्दन वन में देवताओं के वृक्ष पारिजात को भी मानते हैं, श्रीकृष्ण भगवान् के द्वारा उसका द्वारिका में लाया जाना भी उन्हें स्वीकार है, इसलिये उनका अपने वेदार्थ में 'पारिजात' का आरोप करना ठीक है । 'वेदार्थपारिजात' यह नाम सार्थक है ।।२५।।२६।।

मिश्र जी ने अपने वेदार्थकल्पद्रुम की प्रशंसा में चार श्लोक लिखे हैं--

प्रथम श्लोक में 'कीर्तेः' पदार्थ 'सौरभमारुतैः' के पदार्थैकदेश सौरभमें अन्वित हो रहा है, जो कि "पदार्थः पदार्थेनान्वेति न तु पदार्थैकदेशेन" इस व्युत्पत्ति के विरुद्ध है । "सविशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य च विशेषणयोगो न" इस व्युत्पत्ति के भी विरुद्ध है । तीसरे पद्य में साङ्गरूपक अलंकार दिखाया है; अब आप देखें किइसमें कितनी मोटी अशुद्धि है, जिसमें आरोप होता है उसका पूर्व प्रयोग उचितहै--जैसे कि आपने वेदार्थ में कल्पद्रुम का आरोप किया है, इसलिये वेदार्थ कापूर्व प्रयोग है और भी आनन्दासि में फल का आरोप आदि ६ रूपकों में आरोपविषय का ही आपने वेदार्थ के अङ्गों में वृक्ष के अंगों का ही आरोप किया है, इसी प्रकार प्रमाणों में स्कन्ध का आरोप होने से 'प्रमाणस्कन्धैः' होना चाहिये । यहाँ आपने स्कन्धों को प्रमाण बनाकर उल्टा कर दिया । अथवा लोक में कल्प-द्रुम के अभाव से रूपक ही असिद्ध है, इस लिये इस गुड़गोबर में युक्तायुक्तत्व की चिन्ता अयुक्त है ।।२७।।२८।।

मिश्र जी अपनी प्रशंसा में लिख गये ४९,५०, ५१ वें श्लोक में जो कविता युवती का गला घोटा है, उस पर थोड़ी दृष्टि डालिये ।

हेमराज का आत्मज के साथ समास करके 'हेमराजात्मज' इस शब्द का प्रयोग किया है । यह हेमराजात्मज 'अयोध्याप्रसाद' लेखक के पिता हैं । तत्पुरुष समास की उत्तर पदार्थ-प्रधानता पर दृष्टि रखते हुए 'शास्त्रकुशल' यह विशेषण इन्हीं का हो सकता है, हेमराज का नहीं । साहित्याम्बुधिपारगा निर्मला देवी ने यह विशेषण हेमराज का कैसे लिख दिया ? इससे अगले ५० वें श्लोक के प्रथमचरण में लेखक ने 'आनन्दान्त विशुद्ध नामक' यह कहकर अपना नाम बताया है । इससे सीधा अपना नाम न बता सकने की अशक्ति

"मृगतृष्णाम्भसि स्नातः खपुष्पकृत शेखरः ।
एष बन्ध्यासुतो याति शशशृङ्ग धनुर्धरः ।।"

दूसरी ओर जब विद्वान् मनुष्य ही देवता हैं, तब पृथ्वी ही स्वर्ग है और कीकर, किंशुक और करीलादि ही कल्पद्रुम हैं; फिर 'मृत्यु ही मोक्ष है, राजा ही ईश्वर है और शरीर ही आत्मा है' ऐसा माननेवाले'चार्वाक' ही आपके आचार्य हैं ।

प्रकट होती है। अपने चित्रके नीचे मुखपृष्ठ के श्लोक में भी 'आनन्दान्तविशुद्धमिश्रपदवी-नाम्ना' कह कर सीधा नाम न बता सकने की अपनी अशक्ति तो प्रकट की ही है, साथ ही 'मिश्रपदवी' को भी नाम के साथ जोड़ दिया है। इसी श्लोक में 'वेदार्थस्य' इस पद का सम्बन्ध 'फलप्रदाननिरतः' इस पद के एकदेश फल के साथ है, जो कि पूर्वनिर्दिष्ट व्युत्पत्तिद्वय के विरुद्ध है। 'इयं चार्धाङ्गिनी निर्मला' इस वाक्य को अधूरा छोड़कर अर्धाङ्गिनी को बीच में ही लटके रहने दिया, यदि यहाँ सान्निध्य से आप उनको अपनी पत्नी बता रहे हैं तो ५१ वें श्लोक के तृतीयचरण में उसको अपनी पत्नी बताने की क्या आवश्यकता ?

५० वें श्लोक के दूसरे चरण में निर्मला के विशेषण दिये हैं, तीसरे चरण में फिर अपना विशेषण दिया कि वेदान्तज्ञ विहारीलाल गुरु ने जिसको दीक्षादी है, चौथे चरण में शंका-समाधान की प्रतिज्ञा की है, ५१ वें श्लोक के तीसरे चरण में निर्मला जी को अपनी पत्नी बताने के लिये फिर उठाया, प्रथम और द्वितीय चरण में उसकी प्रशंसा की कि जिसके बालक और सेवक मातृभाषा की तरह संस्कृत बोलते हैं, 'सुरगिरा' में मातृभाषा का सादृश्य बताए बिना ही 'भाषन्ते' कहकर वाक्य समाप्त कर दिया। तीसरे चरण में सुरगिरा का आश्रय लेकर निर्मला जी की शोभा बढ़ाई, अब यहाँ से सुरगिरा को उठाकर प्रथम चरण के समाप्त हुए वाक्य में मातृभाषा सादृश्य बताने की विसङ्गति करनी पड़ती है। चौथे चरण में खण्डन करने की अपनी प्रतिज्ञा को फिर दोहराया। यहाँ अपने सम्बन्धियों का परिचय देकर अपना परिचय देते हुए खण्डन की प्रतिज्ञा का क्रम उचित था। वैसेतो यहाँ अपना इतिहास लिखना ही असङ्गत है, यह तो मूर्तिमती आत्मश्लाघा है। इस खिचड़ी के पकाने में काव्यमार्ग की अनभिज्ञता ही कारण है। 'संव्यघुः' में 'सम्' 'संशोभते' में 'सम्' 'सुभाष्य' में 'सु' यह सब पादपूर्ति के लिए बढ़ाए गये अक्षर हैं। ४९वें श्लोकके तीसरे चरण में 'जनिजुषो' इस पद का अन्वय कहीं नहीं लग रहा है। २९॥३०॥३१॥३२॥३३॥

हे विशुद्धानन्द जी ! इस काव्यकला में केवल आपकी ही अशक्ति प्रकट नहीं हो रही है, आपके स्वामी दयानन्द जी भी अपनी इस अशक्ति को प्रकट कर चुके हैं ॥३४॥

'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' के आरम्भ में उन्होंने अपने नाम का निर्देश किया। 'दयाया आनन्दः' यह विग्रह करके दोनों पद अलग-अलग दिखाये हैं। यह नहीं समझा कि ऐसा करने से संज्ञा का एक पदत्वरूप संज्ञात्व ही समाप्त हो जाता है। आपने भी अपनी प्रशंसा के १९वें श्लोक में—'श्रीमद्दयाप्रथमनन्दकृतिर्वरेण्या' कहकर 'दयानन्द' नाम की मिट्टी कूटी है। दयानन्द जी ने अपने नाम के आगे सरस्वती का निवास





भी बताया है, सरस्वती का स्वरूप नहीं बताया, वीणापाणि को तो आप मानते नहीं। यदि वही है तो आपके सिद्धान्त का भंग होता है और वह किसी के नाम के आगे निवास नहीं करती, अपने भक्तों के जिह्वाग्र पर तो अव्यक्तशक्ति से निवास करती हुई सुनने में आई है ॥३५॥३६॥३७॥

( अथवा )

'वेदार्थकल्पद्रुम' की प्रशंसा के छठे श्लोक में मिश्र जी लिखते हैं कि श्री हरि ने अपने पुत्र और सरस्वती के पुत्र दयानन्द को 'प्रमोदलोक' से पृथिवी पर आने की प्रेरणा दी। यह कह कर आपने श्री शुकदेव जी द्वारा राजा परीक्षित्को सुनाई गई इस कथा पर विश्वास प्रकट किया है कि तामस मन्वन्तर में गजेन्द्र का उद्धार करने के लिए श्री विष्णु भगवान् ने हरिमेधा महर्षि के यहाँ माता हरिणी की कोख से प्रकट होकर 'श्रीहरि' के रूप में अवतार ग्रहण किया। मिश्र जी ! अब तो आप पौराणिक सिद्ध हो गए। प्रमोद लोक ( स्वर्ग ) की सत्ता को भी आपने स्वीकार कर लिया। इस प्रकार आपने आर्य समाज के सभी मूल सिद्धान्तों पर पानी फेर दिया और सरलता से श्री करपात्री जी महाराज के जय-जयकार का वातावरण बना दिया॥ ३८।३९।४०।४१।४२॥

यह सज्जन सनातनधर्मावलम्बियों को पौराणिक कहते हैं, किन्तु हमने इन्हीं के लेखके आधार पर कहने मात्र के इन वैदिक जी को पौराणिक सिद्ध कर दिया है। हमारी पौराणिकता तो हमारी वैदिकता का मूलस्तम्भ है। क्योंकि पुराणों का ज्ञान प्राप्त किये बिना कोई वैदिक नहीं हो सकता। वेदों का विस्तार करने के लिए भगवान् विष्णु ने वेदव्यास के रूप में अवतार ग्रहण किया है। इनका कहना है कि इतिहास और पुराणों के तात्पर्य को समझकर वेदों का अर्थ करना चाहिये। बिना इनके समझे वेदों का अर्थ करने-वाला वेदों पर लेखनी कुठाराघात ही करेगा। इसी आधार पर अब तक श्री सायण-उव्वट-महीधर आदि आचार्यों ने वेदभाष्य किये हैं। तदनुसार पौराणिक ही वैदिक हो सकते हैं ॥४३-४४-४५-४६॥

अब तक मिश्र जी के इस ग्रन्थ की भूमिका के आदि-मध्य और अन्त के कुछअंशों पर स्थूल दृष्टि से ही थोड़ा विचार किया है, अब सिंहावलोकनन्याय के अनुसार बिलकुल प्रारम्भ से ही इस ग्रन्थ का पर्यवेक्षण करना है ॥४७॥४८॥

ग्रन्थारम्भ के प्रथम पृष्ठ में ही 'राष्ट्रीय' शब्द का उल्लेख है। यह प्रथम ग्रास में ही मक्खी गिर जाने के समान है। पाणिनि सूत्र में राष्ट्र शब्द से 'घ' प्रत्यय का विधान किया गया है, 'घ' को इयादेश होकर 'राष्ट्रिय' शब्द का प्रयोग होता है। हिन्दी वाक्यों

में तो 'राष्ट्रीय' शब्द का प्रयोग कुछ सह्य भी है, किन्तु यहाँ तो संस्कृत वाक्य में प्रयोग किया गया है, इसलिये असह्य है, इसको छापे की अशुद्धि नहीं कह सकते। इसमें तो सूत्र की अनुपस्थिति कारण है ॥४९॥५०॥५१॥

विशुद्धानन्द मिश्र के चित्र के नीचे जो उनका परिचायक श्लोक है, उसकी थोड़ी छानबीन और करें, इस श्लोक के द्वितीय चरण में तृतीयान्त नाम शब्द से 'आनन्दान्त विशुद्धमिश्रपदवी' यह नाम सूचित होता है। इस नाम में आनन्दान्त शब्द से अमङ्गल व्यक्त होता है, जो कि सहृदयों के लिये दुःखदायक है, दुःखान्त होता तो सुननेवालों को सुख मिलता। विशुद्ध शब्द को बीच में निकालकर यदि आनन्द के साथ जोड़ा जाय तो भी 'विशुद्धानन्दमिश्रपदवी' यह इतना बड़ा नाम निकलता है, यदि इतना बड़ा नाम मान लिया जाय तो सुननेवालों को ऐसा प्रतीत होगा कि यह कोई विदूषक है ॥५२॥५३॥५४॥५५॥५६॥

मुख्य पृष्ठ के पद्य का विवेचन तो हो चुका है, अब श्रीमती निर्मला जी के परिचायक पद्य का निरीक्षण कीजिये। इसके द्वितीय चरण में 'व्यवहरन्ति' क्रिया देकर वाक्य समाप्त कर दिया है। तृतीय चरण में निर्मला जी की प्रशंसा करके चौथे चरण में 'सुसंस्कृतगिरा' इस पद को 'व्यवहरन्ति' क्रिया के करण कारक के रूप में दिखाया है। यह जीता-जागता 'समाप्तपुनरात्तदोष' है॥ यहाँ पत्नी आलम्बन विभाव है, उसके व्यवहार उद्दीपन विभाव हैं, पति के द्वारा की जा रही प्रशंसा अनुभाव है, हर्ष····आदि व्यभिचारिभाव हैं, दोनों स्त्री-पुरुषों का चित्र भी एक ही पत्र पर है, इसलिये सम्भोग शृङ्गार की अभिव्यक्ति हो रही है, इसका समाप्त पुनरात्तदोष से अपकर्ष हो रहा है ॥५७॥५८॥

'समर्पिति' के नीचे 'मातृपितृपादपद्मेभ्यः' लिखा है। यहाँ '**आनङ्ऋतो द्वन्द्वे**' ६।३।२५ सूत्र की प्रवृत्ति अनिवार्य है! '**मातापितृपादपद्मेभ्यः**' होना चाहिये ॥५९॥

'प्राग्वाक्' शीर्षक के नीचे 'निरचिनुवम्' लिखा है। यहाँ पित् होने से 'उवङ्' न होकर गुण होने पर 'निरचिनवम्' शुद्ध है ॥६०॥ 'प्रास्तावनिकम्' में 'जरीजागर्ति' अशुद्ध है। 'जागृ' अनेकाच् धातु है, इसके प्रथम एकाच् को द्वित्व होने पर '**जजागरीति**'— शुद्ध है ॥६१॥ वास्तव में तो अनेकाच्धातु से यङ् होता ही नहीं।

इसी लेख में 'प्राक्तना दृक्' लिखा है। यहाँ टित् होने से '**टिड्ढाणञ्**' ४।१।१५ सूत्र से ङीप् होकर प्राक्तनी शुद्ध है ॥६२॥

श्वेताश्वतर उपनिषद् के '**अजामेकां**'····मन्त्र में '**सरूपाः**' पाठ है। इस लेख में स्वरूपा लिखा है। वैदिकधर्मावलम्बियों को मन्त्र की शुद्धि तो अवश्य देखनी चाहिये। मुद्रण की अशुद्धि है तो शुद्धिपत्र में स्पष्ट करनी चाहिये ॥६३॥





स्वगतभेदशून्य ब्रह्म को स्वगतशून्य लिखकर घोर अपराध किया है। स्वामी दयानन्द जी ने सत्यार्थप्रकाश में कई जगह ब्रह्म को सजातीय-विजातीय-स्वगतभेद-शून्य लिखा है। उन्होंने यह नहीं सोचा-समझा कि ऐसा लिखने से हमारे त्रैतवाद सिद्धान्त की हानि होती है। यद्यपि स्वगत शून्य लिखना छापे की अशुद्धि है; किन्तु ११ पृष्ठ वाले शुद्धिपत्र में इसको स्थान न मिलना निन्दनीय है। हिन्दी में स्वगतभेद शून्य लिख दिया है ॥६४॥

'वेदार्थपारिजातपर्यालोचन' में 'संस्कृतलिपिबद्धे शास्त्रार्थे ते पौराणिकविदुषः पराजयन्त' यह वाक्य है। यहाँ '**पराजेरसोढः**' १-४-२६ सूत्र से '**पौराणिकविदुषः**' यह शब्द पञ्चम्यन्त है। इसका अर्थ है कि एक ही पौराणिक विद्वान् से सभी आर्यसमाजी विद्वान् हार गये। आपके इस सत्य भाषण के लिये धन्यवाद! यद्यपि असह्य अर्थ न होने पर पराजित करना भी इस क्रिया का अर्थ हो सकता है, किन्तु यह पौराणिक विद्वान् तो आर्यसमाजी विद्वानों के लिये असह्य ही थे। जबकि स्वामी दयानन्द जी भी पौराणिक विद्वानों से ही पढ़कर वैदिक बने, गुरुकुल कांगड़ी के प्रथम गुरु अगाधमेध श्री काशीनाथ जी महाराज थे, उन्हीं के पढ़ाये हुए स्नातकों की शिष्य-प्रशिष्य परम्परा में आप सब लोग हैं, उन गुरुजनों को जीतनेमें आपलोगों की क्या सामर्थ्य है? इस लिये ही प्रकृति ने आपके मुख से 'परा' उपसर्गपूर्वक 'जि' धातु का प्रयोग कराया जिसका मुख्य अर्थ पराजित होना है। यदि 'वि' पूर्वक 'जि' का प्रयोग होता तो विजय ही होती, किन्तु वह सत्य नहीं थी, आर्यसमाजियों की पराजय ही सत्य है ॥६५॥६६॥६७॥६८॥

५९० पृष्ठ के इतने बड़े इस **वेदार्थकल्पद्रुम ग्रन्थ में १५ पृष्ठ तक ही इतनी अशुद्धियाँ** दिखाई हैं कि मिश्र जी और उनके सभी मित्र मिलकर **भी इनका समाधान नहीं कर सकते।** इसलिये अब आगे इस ग्रन्थ को देखने की उत्कण्ठा समाप्त हो गई। यदि इनका समाधान कर दिया जाय तो हम मिश्रजी को वेदाङ्गनद्यम्बुधि मान लेंगे और यदि यह वेदमन्त्रों का उच्चारण भी ठीक-ठीक कर सकें तो इन्हें हम वेदज्ञाननिधि भी स्वीकार कर लेंगे। किन्तु ये दोनों बातें असम्भव हैं। अतः अब हम इस ग्रन्थ की अगली अशुद्धियाँ नहीं दिखा रहे ॥६९॥७०॥७१॥७२॥७३॥

जिन पौराणिक विद्वानों से इन लोगों ने वेदविद्या प्राप्त की है, उन्हीं से स्पर्धा करने में इन्हें लज्जा का अनुभव नहीं होता। जिनके चरणकमलों की रजको मस्तक पर धारण करके स्वामी दयानन्द जी ने वेद पढ़े, उन्हीं को शास्त्रार्थ के लिये ललकारा ॥७४॥७५॥

गङ्गातट पर श्रीस्वामी श्रद्धानन्द जी ने वेदों के प्रचार-प्रसार के लिये गुरुकुल 'कांगड़ी' की स्थापना की। जिसमें सर्वतन्त्रस्वतन्त्र विद्याओं के निधि पुराणों के मर्मज्ञ पौराणिक

श्री काशीनाथ जी महाराज सर्वप्रथम गुरु थे। ये वहीं रहकर सनातन धर्मोचितमूर्तिपूजा आदि नित्यकर्म किया करते थे। श्री नरदेव, श्री विश्वेश्वर आदि-आदि अनेक आचार्य उनके शिष्य वहाँ के प्रथम स्नातक थे। श्री काशीनाथ जी ने श्री स्वामी दयानन्द जी के विषय में जो कुछ कहा है, उसको अभी प्रस्तुत करने से पूर्व श्री मिश्रजी के मिथ्या भाषणों को अब हम प्रस्तुत करते हैं ॥७६॥७७॥७८॥

श्री करपात्री जी के प्रताप की अग्निज्वालाओं से सन्तप्त होकर श्री मिश्रजी ने उनके लिये अनेक अपशब्दों का प्रयोग किया है—

करपात्री जी के समान शास्त्रों में आस्था-विश्वास शून्य अन्धविश्वासी भक्तों को ठगने के लिये शास्त्रों का सहारा लेनेवाला—परोत्कर्षासहिष्णु—दुष्ट-दुर्जन न कोई हुआ न होगा। स्वामी दयानन्द जी की ऋग्वेदादिभाष्य भूमिकापर आजतक किसी ने कोई कटाक्ष नहीं किया है। स्वामी दयानन्द जी का सिद्धान्त सर्वमान्य है ॥७९-८०-८१॥

अब आप इनके इस सफेद झूठ पर ध्यान दीजिये। इन्हें इस ग्रन्थ पर कुछ कौड़ियाँ भी इनाम में मिली हैं:—इसलिये और भी यह गड़गड़ा रहे हैं। इन्होंने अपने 'वेदार्थ-कल्पद्रुम' ग्रन्थ में बहुत बकवास की है। हम लोगों को शास्त्रार्थ के मञ्च पर भी बुलाया है। भृगुगोत्री ब्राह्मणों के वंश में अपने जन्म का निर्देश भी किया है। यहाँ इन्होंने जन्म से जातिवाद के सिद्धान्त को ठुकराने में सङ्कोच क्यों नहीं किया? स्वामी दयानन्द जी तो जन्म से जाति मानते होनहीं। आप उनके भक्त हैं। जन्म से अपनी जाति बताने की निरधिकार चेष्टा करते हुए आपको सङ्कोच होना चाहिये। अथवा जाति के लोभ से दयानन्द के मत को छोड़ देना चाहिये ॥८२-८३-८४॥

(मिश्रजी की मिथ्योक्ति)

सन् १८८३ ई० १६ अक्टूबर को स्वामी दयानन्द जी की मृत्यु के ३६ साल बाद सन् १९१९ ई० में सदाचारमूर्ति श्री पं० घनश्याम जी शर्मा (प्रोफेसर-सैण्ट जोन्स कालेज आगरा) ने ऋग्वेदादि भाष्य-भूमिका का खण्डन बड़े विस्तार से किया है। उस पर गुरुकुल कांगड़ी के प्रथम गुरु श्रीकाशीनाथ जी की संस्कृत में सम्मति का यह अनुवाद है। "यह विदित होना चाहिये कि सैण्ट जौन्स कालेज आगरा में संस्कृत के निपुण अध्यापक–सनातनधर्म के उद्धार का व्रत लेनेवाले इटावा विद्यापीठ के महोपदेशक–सनाढ्य ब्राह्मणों में ऊँची प्रतिष्ठा प्राप्त करने वाले आगरा निवासी श्री पं० घनश्याम शर्मा ने स्वामी दयानन्द जी की बनाई हुई 'ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका' के खण्डन में 'भूमिकाभास' ग्रन्थ लिखा है—इसका दूसरा नाम 'भूमिका धिक्कार' भी है।





सनातनधर्म का तत्त्व समझने की इच्छा रखनेवालों का यह ग्रन्थ महोपकारक है, प्रचार-प्रसार के योग्य है। इसमें स्वामी दयानन्द जी का बहुत बड़ा अज्ञान प्रकट किया है। इसमें हमारी भी सम्मति है॥

ग्राम छाता, जिला बलिया निवासी, आज-कल काशी निवासी काशीनाथ॥

३०० पृष्ठ का यह भूमिकाभास ग्रन्थ संस्कृत में है, हिन्दी में इसका अनुवाद भी है। हमारे पास है। इसके 'निवेदन' शीर्षक में श्री पं० उमापति द्विवेदी जी के प्रसिद्ध 'सनातनधर्मोद्धार' ग्रन्थ का उद्धरण दिया है। इसमें 'वेदविषयविचार' प्रकरण को लेकर २ से ९ पृष्ठ तक संस्कृत में स्वामी दयानन्द जी के वेदविषयविचार का क्रमशः खण्डन किया है।

वर्तमान समय से १०० वर्ष पूर्व के आस-पास 'मुरादाबाद' निवासी श्री पं० ज्वाला-प्रसाद मिश्र ने 'दयानन्दतिमिरभास्कर' ग्रन्थ के रूप में सत्यार्थप्रकाश का खण्डन लिखा है। इसके बाद श्री कालूराम आदि अनेक विद्वानों ने 'आर्यसमाज की मौत', 'दयानन्द छल-कपट-दर्पण' आदि अनेक ग्रन्थ लिखे हैं, जिनमें दयानन्द-मत को तिल-तिल करके पीस डाला है। इतने पर भी विशुद्धानन्द मिश्र जी का यह कथन कि करपात्री जी से पहले 'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' के वर्ण-पद-वाक्य सभी को तुच्छ—अविचारित कहने का जिसने दुःसाहस किया हो, ऐसा कोई नहीं हुआ। कितना सफेद झूठ है। निर्दोष करपात्री जी पर मिथ्या दोषारोपण करना मिश्रजी की कितनी बड़ी सज्जनता है? 'भूमिकाभास' ग्रन्थ में जो कुछ लिखा है, उसका तो सारांश भी यहाँ नहीं लिखा जा सकता। स्वामी दयानन्द जी की भूमिका के आरम्भ में लिखे गये ८ श्लोकों की समालोचना जो वहाँ लिखी है, मिश्रजी के मिथ्या भाषण को पुष्ट करने के लिये उसका यह हिन्दी अनुवाद है ॥ ८५-८६-८७-८८-८९ ॥

'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' नामक ग्रन्थ को आरम्भ करते हुए स्वामी दयानन्द जी ने जगदीश्वर आनन्दस्वरूप परमात्मा के स्मरण के बहाने से कुछ श्लोक ग्रन्थ के आदि में ही निर्माण किये हैं, उनमें 'ब्रह्मानन्तमनादि' ……यह पहला ही श्लोक उनकी रचना में मङ्गलाचरण रूप है, जिसके देखने मात्र से एक बार ही उस महानुभाव के पाण्डित्य, साहित्य शास्त्र के ज्ञान और वेदभाष्य रचने की योग्यता का परिचय अच्छे प्रकार मिल जाता है। आश्चर्य है, पहले ही ग्रास में मक्खी आन पड़ी। हा! शोक है कि शब्द और अर्थों को प्रकाशित करनेवाली बुद्धिरूप लता के गुणरूपी गुच्छे पर इस दण्डी का उद्दण्डता से भरा हुआ कैसा दण्डप्रहार हुआ है?

अनेक शास्त्रों को विविध कलाओं के मर्म को जाननेवाले विद्वानों !! आप भी इस ओर ध्यान देकर इस पद्य को जरा विचारिये तो सही कि ब्रह्म का 'अनादि' विशेषण देकर भी 'अज' विशेषण देने से क्या लाभ ? जब कि दोनों का एक ही अर्थ है। सत्य और शाश्वत इन दोनों शब्दों का भी त्रिकालाबाधित एक ही अर्थ है, दोनों के प्रयोग में फिर 'पुनरुक्ति' है।

यह भी विचारणीय है :—कि निर्मल और जगत् का हित करनेवाली वह कौन सनातनी विद्या है, जो वेदों को धारण करती है। धारण किये जानेवाले वेद भी क्या वह उस वेदविद्या से भिन्न हैं ? 'हि', 'तु', 'सु' ये तीनों शब्द निरर्थक हैं—केवल पादपूर्ति के लिए ठूँसे गये हैं। 'निगमार्थभाष्यमतिना' इस पद का क्या अर्थ है ? वेदार्थभाष्य करने में आपकी कामना है या वेदभाष्य में ? यदि वेदार्थ भाष्य की कामना है तो वह वेदार्थ क्या आपका किया हुआ है जिसके भाष्य की कामना आपके हृदय में जागी ? उस वेदार्थ भाष्य का स्वरूप भी जिज्ञास्य है। यदि वह कामना वेदभाष्य की है तो बीच में अर्थ शब्द को ल्हसोड़ी की तरह लटकाने से क्या लाभ ? अधिक क्या लिखें, इस प्रथम पद्य में ही शब्द और अर्थ के दोषों की इतनी भरमार है कि कविता देवी उस शोचनीय दशा को प्राप्त हो गयी कि जिसे देखकर हमको दया आ रही है और खुले कण्ठ से कहना पड़ रहा है कि यह रसिक और चतुर पुरुष की प्राणप्रिया कविता कामिनी किसी कामातुर ग्रामीण के द्वारा सताई जा रही है। इसे बचाओ।

'कालरामाङ्क' ··· इस दूसरे श्लोक से भी स्वामी दयानन्द जी का पाण्डित्य अच्छे प्रकार विदित हो गया। 'कालरामाङ्कचन्द्रमितेऽब्दे' ऐसा कहना उचित था। स्वामी जी महाराज केवल काल आदि शब्दों से ही संवत् के मान का बोध कराने के लिए उद्योग कर रहे हैं। इनकी यह कुटिल वाक्यरचनाचातुरी बड़ी विचित्र है। कविता करने का साहस भी अद्भुत ही है, छन्दःशास्त्र के ज्ञान में असमर्थ भला कोई क्यों कर एकदम कविता करने में प्रवृत्त हो सकता है, यदि वह विचारशील हो। 'प्रतिपद्यादित्यवारे' इस चरण में पञ्चम अक्षर गुरु करके पिङ्गलाचार्य का भी अनादर कर दिया। 'भाष्यारम्भः कृतो मया' यहाँ पर भी आरम्भ शब्द आद्यकृति का वाचक है, 'कृतः' व्यर्थ है। 'भाष्यमारभ्यते मया', इतना ही कहना पर्याप्त था।

'दयाया'—इति—यह स्वामी जी का तीसरा श्लोक है। इसका अन्वय इस प्रकार ही हो सकता है—जैसा कि संस्कृत में दिखाया है, मालूम होता है कि यह शिखरिणी कहीं एकान्त में बैठकर बड़े सावधान चित्त से बनाई है, नहीं तो जिसका अभिप्राय कठिनता से भी न मालूम हो सके और न जिसका सम्बन्ध ठीक-ठीक लग सके—ऐसे पदों





से भरी हुई इस अलौकिक कविता का प्रादुर्भाव कैसे होता। विद्वानों से परामर्श करने पर भी गुत्थियाँ नहीं सुलझीं। स्वात्मा में आनन्द के विदित होने का अभिप्राय समझ में ही नहीं आया। स्वामी जी की आत्मा में आनन्द शब्द विदित हुआ या उसका अर्थ ? यदि शब्द विदित हुआ, तब तो सभी शब्द आत्मा में ही विदित होते हैं, आनन्द शब्द में क्या विशेषता है ? यदि आनन्द शब्द का अर्थ विदित हुआ तो निष्प्रयोजन शब्द के प्रयोग से क्या लाभ ? शोक है कि 'दयानन्द' इस नाम के बतलाने में किया गया अथक परिश्रम व्यर्थ गया। एक और भी रहस्य देखिये। सरस्वती जिसके आगे निवास करती थी—'सदेव सौम्येदमग्र आसीत्' इत्यादि वैदिक-स्थलों में 'अग्र' शब्द पूर्वकाल का वाचक है—दयानन्द के जन्म से पूर्व ही सरस्वती कहीं जाकर छिप गयी। इस डर से कि कहीं यह दण्डी मुझ पर दण्डप्रहार न कर दे। 'अग्र' शब्द का सम्मुख अर्थ मानने पर भी सरस्वती शब्द का अभिप्राय समझ में नहीं आता। ब्रह्मप्रिया वाग्देवी तो आपके मत में कपोल-कल्पित है। उच्चारण की जाने वाली वाणी भी जिह्वा के अग्रभाग पर रहती है, सम्मुख नहीं। प्रततसुगुणा—वेदमनना—यह दो विशेषण भी ख्याति के निःसार हैं। इनसे ख्याति में कोई विशेषता प्रतीत नहीं हो रही। यह कविता नहीं है, बाललीला है। 'मनुष्येभ्यो हितायेति'—इस चौथे श्लोक में भी 'हित' शब्द का प्रयोग उसके अर्थ को न जानकर ही किया है। अन्यथा इसमें चतुर्थी विभक्ति नहीं लगायी जाती। मनुष्य शब्द चतुर्थ्यन्त है ही। 'मनुष्येभ्यो हितं सत्यार्थं वेदभाष्यम्' यह अन्वय ठीक है। 'सत्यार्थं' यह पद रखकर फिर 'सत्यमानतः' इस पद का प्रयोग मनोहर नहीं। स्व शब्द भी व्यर्थ है। यहाँ कोई असाधारण निश्चय कराना प्रयोजन नहीं है। 'सर्ववाक्यं सावधारणम्'—इस नियम के अनुसार साधारण निश्चय तो सभी वाक्यों से अपने आप ही हो जाता है।

संस्कृतप्राकृताभ्यामिति—आश्चर्य है–बड़े शोक की बात है। इन स्वामी जी महाराज की धृष्टता तो देखो ! इन्हें व्याकरण शास्त्र का लेशमात्र भी ज्ञान नहीं है और वेदभाष्य करने के लिए खड़े हो गये। देवि ! संस्कृतवाणि !! निश्चय अब तेरी दशा दयायोग्य हो गयी। क्योंकि अपने को पण्डित माननेवाले पाखण्डियों में शिरोमणि कोई-कोई तेरे स्वरूप को अनेक प्रकार के दोषों से दूषित करने में लग गये हैं। अहो शोक ! कि धर्म के तत्त्व का हल्ला-गुल्ला मचाने वाले और साधुवेष बनाकर मान कराने वाले लोगों की बाढ़ आ गयी है।

पक्षपात की दृष्टि से रहित विद्वज्जनों ! आप इस मनोहर पद्य पर विचार करें कि जिसमें पहले ही अशुद्धिरूप छुरी से व्याकरण और अलङ्कारादि से सजे-धजे सरस्वती के शरीर पर कैसी चोट की गयी है ! संस्कृत शब्द से स्त्रीत्व के द्योतन के लिये

'अजाद्यतष्टाप्' सूत्र से टाप् प्रत्यय होकर 'संस्कृता' ऐसा रूप होता है, 'प्रकृति से आयी हुई' इस अर्थ के लिए 'अण्' प्रत्यय कर लेने पर प्रथम अच् को वृद्धि कर लेने पर 'प्राकृती' यह रूप सिद्ध होता है। दोनों का इतरेतरयोग द्वन्द्वसमास कर लेने पर 'संस्कृताप्राकृतीभ्याम्' यही शुद्ध रूप होता है। परन्तु 'संस्कृतप्राकृताभ्याम्' ऐसा रूप कहते हुए स्वामी दयानन्द जी के उच्चकोटि के पाण्डित्य में किसी विद्वान् को लेशमात्र भी सन्देह नहीं हो सकता? क्योंकि जब योगी लोग एव प्रकार स्वतन्त्र होते हैं तब वे व्याकरणशास्त्र की भी अधीनता क्यों स्वीकार करने लगे? क्या चिन्ता! जैसा समझ में आया लिख मारा। मन्त्रार्थ वर्णन पर भी विचार करें। मन्त्रों के अर्थ की व्याख्या भाष्य से भिन्न है अथवा भाष्यस्वरूप हो है? यदि भिन्न है तो उसका क्या स्वरूप है? यदि भिन्न नहीं अर्थात्—भाष्यस्वरूप हो है तो मन्त्र और अर्थ इन दोनों शब्दों की क्या आवश्यकता? यहाँ इस बात का भी पता नहीं लग पा रहा है कि स्वामीजी मन्त्रों की व्याख्या कर रहे हैं या उनके अर्थ की? जैसे-जैसे विचार किया जाता है, वैसे-वैसे इस महर्षि के गम्भीर पाण्डित्य का परिचय प्राप्त होकर इसके प्रति संन्यासिजनोचित आदर से भी हमको बलपूर्वक अलग हटाता है। किसी कवि का यह कथन अच्छे प्रकार से घटता है। पहले मैंने जाना था कि इसमें चर्बी भरी हुई है, अब भीतर घुमकर देखा तो चमड़े-लकड़ी के सिवा कुछ न पाया। ढोल की पोल ही निकली॥

## आर्याणां मुन्यृषीणां

यहाँ पर इन स्वामिशिरोमणि जी से यह प्रष्टव्य है कि ऋषि लोग क्या आर्य नहीं होते और मुनि तथा ऋषियों में वास्तविक भेद क्या है? जिसके आधार पर आप सनातनी व्याख्या रीति का आश्रय ले रहे हैं। यह भी बताइये कि वे है कौन-कौन? 'नान्यथा' कहने की आपको क्या आवश्यतका पड़ गयी? किसी ने क्या आपकी कृति में अप्रामाणिकता की शङ्का करने का दुःसाहस किया? इस संसार में भला कोई ऐसा पुरुष है जो आप जैसे तपस्वियों के काम को कुदृष्टि से देख भी सके? अधिक विस्तार से क्या! बस इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि महाशय! अच्छा मोटा-ताजा डोलडौल का शरीर रखते हुए आपने अखाड़े की ओर ही चित्त क्यों न लगाया? उस काम में आप जैसे अनेक पुरुष धनादि के लाभ से कृतार्थ हो जाते हैं। वेदभाष्य का पाडित्य तो अनेक जन्मार्जित पुण्यों के प्रभाव से-सद्गुरु की कृपा से प्राप्त होता है। श्रद्धा तथा भक्ति से जिसकी शोभा होती है, ऐसी विद्वत्ता आप जैसे भ्रान्तचित्त और इधर-उधर घूमनेवालों को कैसे प्राप्त हो सकती है?





## येनाधुनिकेति

यह इनके मङ्गलाचरण की अन्तिम करतूत है। हा! शोक है कि वेदार्थज्ञानी होने का अभिमान रखने वाले स्वामी दयानन्द जी ने इस पद्य को रचकर उत्तमोत्तम कविताओं का भाव समझनेवाले विद्वानों को पद-पदार्थ का व्यवस्था को सुरक्षित रखने में व्याकुल कर दिया है। हा शोक है कि इस तपस्वी ने गुणों से उपस्कृत-अलंकारों से अलंकृत—दोषगन्ध से रहित बेचारी कविता देवी को अत्यन्त अनुचित रूप में पहुँचा दिया है। वर्तमान काल में प्रचलित भाष्य आधुनिक होने के कारण यदि दोषों से भरे हुए हैं तब तो आपका भाष्य अधिक आधुनिक होने से और भी अधिक दोषों से भरा हुआ होगा। जबकि दोष शब्द से ही दूषित होना सिद्ध हो जाता है, तब 'दूषक' यह पद सर्वथा व्यर्थ है। शास्त्रकारों का यह सर्वसम्मत सिद्धान्त है कि 'यत्' और 'तत्' शब्द का नित्य सम्बन्ध होता है। यहाँ 'ये दोषाः' कहकर फिर 'तत्' शब्द का प्रयोग न करके केवल 'सर्वे' कह देना अनुचित है। और यह भी कहिये कि 'येन' पद से यदि आप भाष्य का ग्रहण करते हैं तो वर्तमान काल में बने भाष्यों में आपके माने हुए दोष अब भी ज्यों के त्यों विद्यमान हैं। आपके भाष्य ने इन्हे नष्ट नहीं किया।

वेदानां यः सत्यार्थो स प्रकाश्यते—इस दूसरे श्लोक में भी सत्यार्थ का सनातन यह विशेषण निष्प्रयोजन है। दोनों शब्द एक ही अर्थ के वाचक हैं। 'ईश्वरस्य सहायेन' यहाँ पर 'सहाय' पद से सहायता अर्थ नहीं लिया जा सकता। अमरकोश में सहाय शब्द सेवक के अर्थ में गिनाया गया है। मेघदूत काव्य में भी सहाय शब्द का प्रयोग सेवक के अर्थ में किया गया है कि आकाश में राजहंस आपके सहायक होंगे। क्या ईश्वर दयानन्द का सेवक है? अथवा ईश्वर का और कोई ऐसा सेवक है जो दयानन्द का काम सिद्ध करेगा? इस प्रकार यह सब कथन निःसार है। लक्षणा से भी सहाय का अर्थ सहायता नहीं हो सकता। निरूढा और प्रयोजनवती इन दोनों लक्षणाओं में से यहाँ कोई नहीं है। साहित्यशास्त्र में निर्दिष्ट काव्यरचना के हेतुओं को बिना जाने हो एकदम स्वामीजो महाराज को कविता करने को रुचि हो गयी, जिससे कि विद्वज्जनों की सभा में पद-पद पर लड़खड़ाते हुए अपनी हँसी करा रहे हैं।

"प्रयत्नः सुसिध्यताम्" यहाँ पर तो स्वामी जीने बहुत बुरी तरह पटकी खायी है। 'षिध्' धातु परस्मैपदी है। आपने इसका प्रयोग आत्मनेपद में किया है। 'सिध्यतु' होना चाहिये। प्रयत्न-सिद्धि की प्रार्थना भी अपनी अभिलषित वस्तु की पूर्ति का साधन नहीं हो सकती। अपना प्रयत्न सफल होने की प्रार्थना हो उत्तम है। "ईश्वरानुग्रहेणायं प्रयत्नः सफलो भवेत्" यह पाठ यदि होता तो अच्छा था॥

ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका के आरम्भ में लिखे गये ८ श्लोकों का श्री घनश्याम शर्मा जी ने जिस प्रकार खण्डन किया है, वह यहाँ दिखाया। ९२७ पृष्ठों वाली इस भूमिका के ४½ पृष्ठों में लिखे गए ८ श्लोकों की जब यह दुर्दशा है—तब सम्पूर्ण भूमिका कैसी होगी, इसका अनुमान लगा लेना सरल है ॥९०-९१॥ इससे अगले वेदोत्पत्ति विषय के उपसंहार में श्री पं० घनश्याम शर्मा जी ने स्पष्ट कह दिया है कि अनुचित स्थान में किया हुआ प्रयत्न कभी सफल नहीं होता। यह वृद्धजनों का कथन ठीक ही है। इस महाशय ने संसार के हित की इच्छा से जो आर्यसमाज स्थापित किये हैं, उनमें अब आपस में फूट, शत्रुता, स्वार्थ, नास्तिकता, मुखिया बनने की हौंस--धन एवं प्रतिष्ठा प्राप्त करने की होड़ प्रतिदिन बढ़ती जा रही है और तप का तेज, सत्य का प्रभाव--श्रेष्ठ स्वभाव—परोपकार-सत्कर्मों का अभ्यास-गुणों का उपार्जन—दोषों का त्याग दिन दूना और रात चौगुना घटता जा रहा है। बहुत क्या कहें—शास्त्रों के विचार में मूढ-ब्राह्मणों के द्वेषी--कदाचारी और महाभिमानी पुरुष इस समाज में प्रविष्ट होकर प्राचीन वेदोक्त वर्णाश्रम की मर्यादाओं को तोड़कर धर्मप्राण भारत को अपने मनमाने मार्ग पर ले जाने का प्रयत्न कर रहे हैं। इसलिये विद्वानों के असावधान रहने का यह समय नहीं है।

भोलेभाले समाजी जिस महात्मा की रचना को सर्वश्रेष्ठ मानकर अपने आपको कृतार्थ मानते हैं, उस रचना का यह नमूना आपको दिखाया। मीमांसकों ने अकाट्य युक्तियों से और प्रमाणों से वेदों की नित्यता का समर्थन किया है, किन्तु यह भिक्षुक स्वामी दयानन्द ख्याति प्राप्त करने के लिये वृथा चेष्टा कर रहा है। इस दयानन्द के द्वारा इस समय वैदिक धर्म पर काले बादल मँडरा रहे हैं। ऐसे समय में सत्य के पक्षपाती विद्वानों का चुप रहना हमको खटक रहा है॥ इस प्रकार कुतर्कों से जकड़े हुए वेदविरुद्ध शिष्टजनों द्वारा अस्वीकृत दयानन्द के मत को उन्हें स्वीकार नहीं करना चाहिये, जिन्हें लौकिक-पारलौकिक कल्याण की इच्छा है।

इस भूमिकाभास से भी पूर्व काल में प्रकाशित श्री पं० उमापति द्विवेदी जी के 'सनातनधर्मोद्धार' ग्रन्थ में तो यहाँ तक लिखा है कि यह भूमिकाधारी दयानन्द छिपा हुआ चार्वाक है। क्योंकि यह यज्ञों का दृष्टफल जलवायु की शुद्धि मानता है! आचमन का फल कफ की निवृत्ति और मार्जन का फल आलस्य की निवृत्ति मानता है। स्वर्गरूप अदृष्ट फल नहीं मानता। अपने इस कथन में उन्होंने पूर्वमीमांसा के प्रसिद्ध वार्तिककार श्रीकुमारिल भट्ट के ६ श्लोक उद्धृत किये हैं, जिनका यह हिन्दी अनुवाद है। "यह मूर्ख नास्तिक लोग उस वेदोक्त धर्मानुष्ठान का भी दृष्ट-फल ही स्वीकार करते हैं, जिनका अदृष्ट ही फल है। अर्थात् अदृष्ट फल स्वीकार करते ही नहीं। यदि मीमांसकों ने इन्हें थोड़ा भी





अवसर दे दिया ये तो यह सम्पूर्ण धर्ममार्ग को पङ्किल कर डालेंगे। बन्दरों को और पिशाचों को जबतक अवसर नहीं मिलता तभी तक कुशल है, इसलिये धर्म के नाश पर उतारू दृष्टार्थवादी इन नास्तिकों को अवसर नहीं देना चाहिये॥"

इस प्रकार यद्यपि श्री करपात्री जी से १०० साल पूर्व अनेकानेक विद्वानों ने दयानन्द के मत का खण्डन किया है, किन्तु नहीं मालूम श्री मिश्र जी का श्री करपात्री जी से ही इतना विरोध क्यों? यह कथन कि इनसे पूर्व किसी ने दयानन्द मत का खण्डन नहीं किया, कितना सफेद झूठ है।

अब आप इनके सफेद झूठ पर और भी दृष्टि डालिये। इसमें इन्होंने आकाश में ही हरे-भरे उद्यान का इन्द्रजाल दिखाया है। 'आभार' शीर्षक वाले लेख में इन्होंने हिन्दी में श्रीकरपात्री जी को ५ नई मान्यताएँ लिखकर इत्यादि लिखा है। वे पाँचों मान्यताएँ पूर्वनिदिष्ट हैं ॥९२-९३॥

इन प्रसिद्ध अत्यन्त प्राचीन मान्यताओं को नवीन कहनेवाला सूर्य को उँगलियों से ढकने की कुचेष्टा करता है। वेदार्थ पारिजात में अनेक युक्तियों और प्रमाणों से इन मान्यताओं की प्राचीनता को सिद्ध किया है; किन्तु यह मिश्र जी बकरी को तीन टाँगोंवाली हठ से चिपटे हुए लज्जित नहीं हो रहे हैं ॥९४-९५॥

प्राचीन मर्यादाओं की रक्षा का व्रत पालन करने में तत्पर श्री करपात्री जी पर नवीन कल्पना का आक्षेप अत्यन्त अनुचित है। स्वामी दयानन्द जी के मत में सभी कल्पनाएँ नवीन हैं। करपात्री जी पर नवीन कल्पना का आरोप मिथ्या प्रलाप है ॥९६-९७॥

मिश्रजी के दुराग्रह से विवश होकर अब हम स्वामी दयानन्द जी की उन नवीन कल्पनाओं को संक्षेप से दिखाते हैं, जिनमें लोकविरोध और वेदविरोध स्पष्ट है ॥९८॥

प्रसूता स्त्री ६ दिन तक ही बच्चे को अपना दूध पिलावे, पश्चात् धनाढ्य के बच्चे को धाय पिलावे। दरिद्र के बच्चे को ६ दिन बाद गाय या बकरी का दूध पिलावे॥ पता नहीं कि स्वामी जी ने यह न्याय कौन से वेद से सीखा है। वेदों में तो मन्त्रोच्चारणपूर्वक बच्चे को प्रारम्भ में माता के ही दूध को पिलाने का विधान है ॥९९-१००-१०१॥

इस विषय में स्वामी जी का कोई नवीन अभिप्राय प्रतीत होता है, तरुण स्त्रियों को शीघ्र ही तारुण्य प्राप्त कराने की उत्कण्ठा से उन्होंने दूध पिलाना बन्द करने के लिए स्तनों पर किसी विशेष लेप का भी उपदेश किया है ॥१०२॥

६ दिन तक तो प्रायः प्रसूता के स्तनों में दूध आता ही नहीं है। उन दिनों में वैद्य लोग बच्चे को घुट्टी पिलवाते हैं ॥१०३॥

हाय ! धाय के बच्चों पर स्वामी दयानन्द जी की इतनी क्रूर दृष्टि क्यों हुई ? उन बेचारों को अपनी माता का दूध पीने से क्यों रोक दिया ? वे कहाँ जावें ? क्या करें ॥१०४॥

यदि धाय भी अपने बच्चे को दूध पिलाने के लिए किसी धाय को नियुक्त करे और वह भी किसी और धाय को, इस अनवस्था के कारण धायों का मिलते रहना असम्भव है ॥ दयानन्द के मत को शिरोधार्य करने वाले हे मिश्र जी ! आप ही इस अनवस्था को रोकने के लिए कोई व्यवस्था कीजिये। क्योंकि आप तो धाय का दूध पीकर ही पले होंगे ॥१०५-१०६॥

अपने आपको वैदिक धर्मावलम्बी होने की डींग मारने वाले स्वामी दयानन्द जी की एक और भी जघन्य मान्यता को सुनिये ॥ नैष्ठिक ब्रह्मचारी होकर भी उन्होंने योनि-संकोचन आदि उपायों का भी उपदेश किया है : नहीं मालूम यह शिक्षा उन्होंने कहाँ से प्राप्त की ॥१०७-१०८॥

'वेदों में इतिहास नहीं है' यह घोषणा करके उन्होंने परमेश्वर की सर्वज्ञता पर भी निर्दय प्रहार किया है ॥ भूत-भविष्यत् और वर्तमान काल की घटनाएँ जिसको करामलकवत् प्रत्यक्ष दीखती हों, उसको सर्वज्ञ कहते हैं ॥१०९॥

आधुनिकता हेतु से वेदों में अनित्यता स्वामीजी की मन्द बुद्धि में कहाँसे घुस बैठी। दैवज्ञ और सिद्ध पुरुष भी आगे होने वाली बातें बताया करते हैं। सर्वज्ञ परमेश्वर के बनाए हुए वेदों में ( जैसा कि आप मानते हैं ) आगे होने वाली बातें क्यों नहीं बताई जा सकतीं ? इस प्रकार आधुनिकत्व हेतु से वेदों में अनित्यता साध्य को सिद्धि नहीं हो सकती। यह हेतु व्याप्यत्वासिद्ध है ॥ ११०-१११-११२॥

'ब्राह्मणभाग वेद नहीं हैं', 'सम्पूर्ण मन्त्र भाग भी वेद नहीं है' यह कह कर स्वामी जी ने वेदों के शरीर के टुकड़े किये हैं ॥११३॥

चारों संहिताओं ( दयानन्द की मानी हुई ) में कहीं भी यज्ञोपवीत के धारण करने का–शिखाधारण करने का–आपकी संस्कार विधि में वर्णन किये गये—१६ संस्कारों का या ४८ संस्कारों का वर्णन नहीं है। आप के कथनानुसार यह सभी आर्य मर्यादाए अवैदिक हैं ॥११४-११५-११६॥

अमरकोश में वेदों का पर्यायवाचक समाम्नाय शब्द लिखा है। अष्टाध्यायी महाभाष्य के रचयिता भगवान् पतञ्जलि ने शिवजी के १४ सूत्रों के अक्षरों को 'समाम्नाय' कहा है। इस प्रकार वेदों के अङ्गों को भी वे वेद ही मानते हैं। क्योंकि अङ्गों के बिना अङ्गी सिद्ध ही नहीं हो सकता ॥ ब्राह्मण भाग को मन्त्रभाग की व्याख्या भी नहीं कह सकते,





पदच्छेद-पदार्थोक्ति-विग्रह-वाक्ययोजना-पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष इन सबको मिलाकर व्याख्या कहा जाता है। ब्राह्मण भाग में मंत्रभाग की ऐसी व्याख्या कहीं नहीं है। विशिष्ट–आख्यान अर्थ को लेकर जो कहीं व्याख्यानरूपता कही है वह भी लक्षणा वृत्ति से है। वेदों का रहस्य प्रकट करनेवाली पूर्वमीमांसा में विधिवाक्यों की ही प्रधानता कही है। सभी विधिवाक्य ब्राह्मण भाग में ही उपलब्ध होते हैं। इसलिए ब्राह्मण भाग अङ्गी है, अमुक मन्त्र का उच्चारण करके अमुक क्रिया करनी चाहिये, इस प्रकार सभी मन्त्रभाग उन-उन क्रियाओं का अङ्ग है। इसलिए विधायक होने से ब्राह्मण भाग स्वतन्त्र रूप से वेद है। भगवान् पतञ्जलि जब वेदाङ्गों को भी वेद मानते हैं तो विधायक ब्राह्मण भाग को कैसे वेद न माना जाय ! 'ब्राह्मण भाग वेद नहीं है' यह बात आज तक कहीं नहीं कही। 'दोनों भाग वेद हैं' यही प्राचीन मान्यताहै। इसलिए दयानन्द की उपेक्षा करके श्री करपात्री जी के वेदार्थ-पारिजात पर ही श्रद्धा रखनी चाहिए ॥११७-११८-११९-१२०-१२१-१२२॥

नारायण के अवतार भगवान् वेदव्यास ने संहितात्मक एक ही-वेद को ११३१ शाखाओं में विभक्त किया है। पातञ्जल महाभाष्य और योगदर्शन के भाष्य में भी प्रसंगवश ११३१ शाखाओं का निर्देश मिलता है। सामवेद की १०००, यजुर्वेद की १०१, ऋग्वेद की २१, अथर्ववेद की ९ शाखाएँ सर्वत्र प्रसिद्ध हैं। 'चार संहिताएँ ही वेद हैं, ११३१ शाखाएँ नहीं' ऐसा निर्धारण कहीं नहीं मिलता, जैसा कि स्वामी दयानन्द जी का मन्तव्य है। इतने पर भी मिश्रजी की बुद्धि पर बलिहारी—जो कि यह कहते हैं कि ये मान्यताएँ करपात्री जी की हैं ॥१२३-१२४-१२५ ॥ वेदों का विभाग करनेवाले पराशर के पुत्र भगवान् वेदव्यास — विष्णु के अवतार हैं। वेद भी नारायण का ही स्वरूप है। यह बात तीनों लोकों में प्रसिद्ध है। यही दया के समुद्र व्यास स्त्रियों और शूद्रों के कल्याण के लिये १८ पुराणों और महाभारत के भी रचयिता हैं। दयानन्द के मत में वे भी पोप हैं और उनके उपदेश पोप-लीला हैं ॥१२६-१२७॥

पापों के पुञ्ज का शमन करनेवाले निर्जला एकादशी के पवित्र व्रत की भी स्वामी जी ने हँसी उड़ाई हैं ॥ धर्म के निर्णायक धर्मसिन्धु, निर्णयसिन्धु आदि ग्रन्थों का नाम लेकर स्वामी जी ने उनका निराकरण किया है, पर ये सर्वमान्य ग्रन्थ हैं ॥ आर्यों के आभूषण, आर्यावर्त में प्रसिद्ध जगन्नाथ पुरी आदि चारों धामों का भी स्वामी जी ने खण्डन किया है। मन्त्र भाग में भी यह वर्णन मिलता है कि गङ्गा-यमुना के सङ्गम में स्नान करने वालों को मोक्ष की प्राप्ति होती है, किन्तु स्वामी दयानन्द जी ने गङ्गा आदि पुण्य तीर्थों से जनता की श्रद्धा हटवा कर कौन-सा पाप नहीं किया ? १२८-१२९-१३०-१३१-१३२॥

पितरों का श्राद्ध-तर्पण-मूर्तिपूजा-तीर्थयात्रा-परमेश्वर का अवतार—इन सभी धार्मिक कार्यों की अमान्यता ही स्वामी दयानन्द जी के मत में है। इन प्राचीन मान्यताओं को नवीन कल्पना कहना मिश्रजी का अपने आपको भी धोखा देना है। दुःख इतना ही है कि इतना दुराग्रह किसलिये ? ॥१३३॥

नास्तिकों के ग्रन्थों को छोड़कर ऐसी शिक्षा आस्तिकों के माननीय ग्रन्थों में कहीं देखने को नहीं मिल सकती ॥१३४॥

परलोक में गये हुए पितरों के निमित्त जो कुछ किया जा रहा है, उसे स्मार्त ग्रन्थों में 'श्राद्ध-तर्पण' कहते हैं। श्रौत ग्रन्थों में उसको ही, 'पितृमेध' कहते हैं। अग्निहोत्रियों की 'दर्शेष्टि' के दिन पितृमेध अवश्य होता है। ब्राह्मणभाग के विधिवाक्यों के अनुसार मन्त्रभाग के मन्त्रों का इसमें विनियोग होता है। उन मन्त्रों में सपत्नीक पिता-पितामह-प्रपितामह और सपत्नीक मातामह-प्रमातामह-वृद्ध प्रमातामह का नाम लेकर श्राद्ध-तर्पण किया जाता है। वेदों में इनका साक्षात् निर्देश है। कोई भी वैदिक कहाने वाला व्यक्ति इस वैदिक कर्मकाण्ड का निषेध कैसे कर सकता है ? सन् १८८३ ई० में १६ अक्टूबर के दिन स्वामी जी की मृत्यु से पूर्व सन् १८७५ ई० में उनकी उपस्थिति में छपे हुए सत्यार्थप्रकाश में जैसा देवर्षि पितृ-तर्पण लिखा है वैसा अभी दिखाया जा चुका है। इसके बाद १२ वीं बार के छपे हुए सत्यार्थप्रकाश तक यही देवर्षि पितृतर्पण लिखा हुआ मिलता है। बाद में आर्यसमाजियों ने इसका छापना बन्द कर दिया। आर्यसमाजियों का यह कहना नितान्त मिथ्या है कि स्वामी जी अपने जीवन काल में ही अपने इस लेख को अमान्य कह गये थे। उनकी मृत्यु से ८ साल पूर्व छपे हुए सत्यार्थप्रकाश का उद्धरण दिखाया जा चुका है। इसके पृष्ठ ४२ से ४८ तक और १२ वीं बार छपे सत्यार्थ प्रकाश के ६०० वें पृष्ठ पर यह देवर्षिपितृतर्पण छपा हैं।

मिश्रजी को वेदमन्त्रों में यदि श्राद्ध-तर्पण नहीं दीख रहा है तो अब सत्यार्थ प्रकाश में देखकर तो मान लेना चाहिये। देखना है कि अब मानते हैं या नहीं ? ॥१३५-१३६॥

कहिये मिश्रजी ! अब तो आपका स्वास्थ्य ठीक है ? अब तो अपने गुरु दयानन्द की आज्ञा के पालन में तत्पर हो जाइये ॥१३७॥१३८॥

जीवित पिता की आज्ञा का पालन करके क्षयाह के दिन एकोद्दिष्ट श्राद्ध करके और गया तीर्थ में पिण्ड देकर ही कोई पुत्र पुत्र कहलाने का अधिकारी होता है॥ आप भी अपने पितरों का श्राद्ध करके यथार्थ पुत्र बनेंगे अथवा पूर्वापर विरुद्ध बोलने वाले अपने गुरु दयानन्द का त्याग करेंगे ॥१३९॥





अब हम प्रसंगवश सन् १८८४ ई० में छपे सत्यार्थ प्रकाश में स्वामी दयानन्द जी के पूर्वापर विरुद्ध कुछ लेख बहुत संक्षेप में दिखाते हैं। ( इस भूमिका के संस्कृतलेखों का यहाँ हिन्दी में अनुवाद किया जा रहा है। सत्यार्थ प्रकाश के हिन्दी लेख भी वहीं प्रकरणवश दिखा दिये गये हैं। )

स्वामी दयानन्द के पूर्वापर विरुद्ध कुछ ही लेख यहाँ दिखाये गये हैं। गहराई से देखने पर लेखों का परिगणन भी नहीं हो सकता ॥१४०-१४१॥ आसुरी भावना से अभिभूत होने के कारण अपने आपको वैदिक कहते हुए भी इन्होंने देवताओं और पितरों के खंडन करने वाली कुबुद्धि को अपनाया ॥१४२॥ संस्कृत भाषा से जिनका परिचय नहीं है, ऐसे बाबू पार्टी के लोगों को मोहित करने के लिये इन्होंने वेदमन्त्रों के मनमाने अर्थ कर डाले हैं ॥१४३॥ तैत्तिरीय श्रुति में ब्राह्मण भाग की जो व्याख्यानरूपता कही है, वहाँ किसी काव्य की टीका के समान मन्त्रभाग की व्याख्या समझना भ्रम है॥ व्याख्यान और व्याख्यानरूपता इन दोनों शब्दों का एक ही अर्थ नहीं है। विधिवाक्यों के अनुसार मन्त्रों के विनियोग का निर्देश करना ही व्याख्यानरूपता है; अन्यथा उदात्त-अनुदात्त स्वरों के साथ ब्राह्मण भाग के उच्चारण करने की शिक्षा नहीं दी जा सकती थी। सस्वर पढ़े जाने के कारण ब्राह्मण भाग के वाक्य भी मन्त्र ही हैं। इसलिये इनको वेद न मानना नास्तिकता का प्रचार करना है ॥१७४-१४५-१४६॥

११३१ शाखाओं में से ११२७ को उड़ा देना, ब्राह्मण भाग को वेद न मानना— मन्त्रों के अर्थ का अनर्थ करना यह सब वेदानुयायी बनकर वेदों की कोख में छिपकर छुरी मारना है ॥१४७॥ शुद्धवंश में उत्पन्न—वेदाभ्यास में तत्पर कोई भी सत्पुरुष मन से भी ऐसे निन्दनीय कार्य को नहीं सोच सकता ॥१४८॥ शास्त्रीय परम्परा के विपरीत— विद्वानों द्वारा अमान्य—दयानन्द का चलाया हुआ यह आर्यसमाज अज्ञानी बाबुओं को मोह में डालने के लिये ही है ॥१४९॥

शिवरात्रि के दिन शिव की माया ने दयानन्द की बुद्धि पर पर्दा डाला और उसने तथा उसके अनुगामियों ने उसको बोधदिवस समझा॥ ऐसी भी प्रसिद्धि है कि अपने ही बन्धु-बाधवों से तिरस्कृत होकर दयानन्द ने उनसे द्रोह करने के लिए यह रास्ता पकड़ा था॥ जो भी कुछ हो, प्रभु की प्रेरणा से ही सब कुछ होता है। कलियुग की वृद्धि के लिए ऐसे कलियुगाचार्य की भी आवश्यकता शिवजी ने समझी होगी ॥१५०-१५१-१५२॥

कविकुल-शिरोमणि श्रीहर्ष ने अपने प्रसिद्ध नैषधचरित महाकाव्य में कहा भी है कि—जैसे आँधी के अधीन होकर तिनके उड़ते हैं, वैसे ही भगवदिच्छा के अनुसार प्राणियों की प्रवृत्ति होती है ॥१५२॥

अब श्रीसुरेन्द्रकुमारजी के पाण्डित्य पर भी थोड़ा दृष्टिपात कीजिये। वे भी वेदार्थ पारिजात के पर्यालोचक हैं ॥१५३॥

प्रथम तो हम उनकी यह प्रशंसा करेंगे कि सन् १९४४ ई० में श्रीकरपात्री जी महाराज के द्वारा आयोजित शतकोटि महायज्ञ का उन्होंने स्मरण किया; फिर इसी प्रसङ्ग में उन्होंने सूर्य की पुत्री के रूप में श्रीयमुनाजी को याद किया उसके लिए विशेष धन्यवाद ! पुराणों में श्रीयमुनाजी के सूर्यपुत्री होने का वर्णन बड़े विस्तार से प्राप्त होता है। पुराणों को स्वीकार किये बिना यमुनाजी का सूर्य-पुत्री होना सिद्ध नहीं हो सकता। दयानन्दमत के अनुसार जड़ सूर्य की पुत्री होना असम्भव है। निष्पक्षपातहृदय श्री सुरेन्द्रकुमार शास्त्री ने दयानन्दमत की उपेक्षा करके यमुनाजी को सूर्य की पुत्री मान लिया ॥१५४-१५५-१५६॥

अब तो हम मिश्रजी और सुरेन्द्रकुमारजी दोनों को पौराणिक ही मानते हैं। सुरेन्द्रकुमारजी ने सूर्य को चेतन मानकर यमुनाजी को सूर्य की पुत्री माना है और मिश्रजी ने श्रीहरि की प्रेरणा से दयानन्द का स्वर्ग से उतरना मानकर स्वर्गलोक की सत्ता और विष्णु भगवान् का श्रीहरि के रूप में अवतार होना मान लिया है ॥१५७॥

किन्तु दो नौकाओं में चढ़ने की चेष्टा करने वाले ये दोनों उभयभ्रष्ट हैं। नहीं मालूम किस कारण से ये दोनों समझते हुए भी अन्धे बने हुए हैं ॥१५८॥

श्रीसुरेन्द्रजी ने ग्रन्थ सामान्यसमीक्षा की तीसरी पंक्ति पर १ का चिह्न देकर टिप्पणी में वेदार्थपारिजात के ५५० पृ० पं० २ का उद्धरण देकर कुछ नहीं लिखा। इसी दूसरे श्लोक के प्रथम पाद में आपने ९ अक्षर भर दिये हैं ॥१५९॥

२ अङ्क वाले चौथे श्लोक में 'व्यासेन ऋषिभिश्चैव' लिखकर अपने आप ही सन्धि न करने की शङ्का उठाकर समाधान लिखा है कि अनुकरण होने से यहाँ सन्धि नहीं की गयी है, किन्तु अनुकार्य में सन्धि है, इसलिए अनुकरण में भी सन्धि करना उचित है। यह समाधान आँखों में धूल झोंकने के समान है ॥१६०॥

व्याकरण वैदुष्य परीक्षा के प्रथम श्लोक में आपने 'त्रयो व्याहृतयः' लिखकर करपात्रीजी की व्याकरणज्ञानशून्यता सिद्ध की है। किन्तु इसके आगे पीछे ८-१० स्थलों में 'तिस्रो व्याहृतयः' छपा हुआ है। इसे देखकर आपको करपात्रीजी की योग्यता का परिचय भी प्राप्त हो जाना चाहिये था और 'त्रयो व्याहृतयः' में मुद्रण दोष समझ लेना उचित था। ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में 'छन्दोपद' ऐसा ही ज्यों-का-त्यों पाठ है। करपात्रीजी ने यहाँ उसका ही अनुकरण किया है, इसलिए यह विसन्धि दोष किसी





प्रकार नहीं हो सकता। परीक्षकजी !! जरा आप तो अब अपनी तरफ को देखिये—जो कि आप इसी श्लोक में 'त्रिलिंगम्' शब्द का प्रयोग कर रहे हैं। मालूम होता है कि आपने अमरकोश के प्रारम्भ का पाँचवाँ श्लोक भी नहीं पढ़ा। उसमें 'त्रिलिंग्यां त्रिष्विति पदम्' पाठ है। समाहार अर्थ में 'द्विगोः' इस सूत्र से 'ङीप्' प्रत्यय यहाँ आवश्यक है। अभी आप और भी अपने इसी श्लोक में अपनी करतूत देखिये ! 'प्रवृत्तो छन्दसां मध्ये' यहाँ आप गुण कर रहे हैं, श्चुत्व करना भूल गये। व्याकरण के परीक्षक बनकर बैठने का कुछ लिहाज तो आपको रखना चाहिए था। स्वामी दयानन्दजी का यह लेख 'ज्ञान के मध्य में' वेदार्थपारिजात में छिन्न-भिन्न कर डाला है। ४ चिह्न पर यहाँ आपने इस विषय में कुछ न लिखकर वृथा ही तर्कवर्जित और असार कहकर हवाई फ़ायर करके अपना पीछा छुड़ाया है ॥१६१-१६२-१६३-१६४॥

अब आप छन्दःसमीक्षा के लिए उठनेवाले हैं। इससे प्रथम आप अपने छन्दों के ज्ञान की समीक्षा कर लीजिये। इसी चौथे श्लोक के 'प्रासादो' इस दूसरे चरण में ९ अक्षर हैं। सम्भवतः इसी पृष्ठ पर ९ अक्षर वाले चरण का १ अक्षर यहाँ जोड़ने का आपका इरादा है। इसी पृष्ठ पर तीसरे और पाँचवें श्लोक की गति पर ध्यान न देने से 'साहित्याचार्य' पदवी भी आपको लज्जित हो रही है ॥१६५॥

वेदार्थ-पारिजात के ५०४ पृ० का हवाला देकर आपने जो यह लिखा है कि करपात्रीजी ने 'त्व' प्रत्यय का ज्ञान न होने से 'त्वल्' लिखा है। शास्त्रीजी ! आपकी सज्जनता के लिए धन्यवाद ! आप लिखते हैं कि यह छापे की अशुद्धि हो ही नहीं सकती। क्योंकि छापे पर आपका नियन्त्रण है। शास्त्री जी ! आपका यह कुतर्क 'डूबते को तिनके का सहारा' इस कहावत की स्मृति करा रहा है। स्वामी दयानन्दजी के 'साक्यत्वात्' इस पद में श्रीकरपात्रीजी द्वारा जो यह अशुद्धि दिखायी गयी है कि यहाँ एक ही अर्थवाले दो प्रत्यय व्याकरण-विरुद्ध हैं, उसका कोई समाधान न लिखकर 'त्व' के स्थान में 'त्वल्' छप जाने की अशुद्धि को करपात्रीजी की बताना आपकी सज्जनता की पाराकाष्ठा है। आपके कल्पद्रुम की यदि ऐसी अशुद्धियाँ हम भी ग्रन्थकार की कहें तो उन अशुद्धियों की ही एक पुस्तक बन जायगी; किन्तु हम ऐसा कर नहीं सकते। हमने अब तक मिश्रजी को और आपकी जो अशुद्धियाँ दिखायी हैं, उन्हें छापे की कहने का दुःसाहस कोई कर ही नहीं सकता। न उनके समाधान की सामर्थ्य आप लोगों में है। मिश्रजी ने शास्त्रार्थ के लिये भी आह्वान किया है, यदि किसी उभयसम्मत मध्यस्थ का प्रबन्ध हो जाय और जल्प-वितण्डा को स्थान न देकर केवल वाद को ही अपनाया जाय तब आपको दाल, आटे के भाव का पता लग जायगा ॥१६६-१६७॥

स्वामी दयानन्दजी के इस हिन्दी के वाक्य में कि 'पढ़कर ज्ञान होता है।' इसकी संस्कृत 'पठित्वा ज्ञानं भवति' इस वाक्य में पठ् और भू इन दोनों के कर्ता भिन्न-भिन्न हैं। समानकर्तृक न होने से क्त्वा प्रत्यय असङ्गत है। इसका कुछ उत्तर न देकर सुरेन्द्रजी ने जो अपना नया राग अलापा है; इसको पढ़कर बहुत खेद हुआ। 'कहीं की ईंट कहीं का रोड़ा भानमती ने कुनबा जोड़ा' इस कहावत के अनुसार साहित्याचार्यजी ने जो बेतुकी हाँकी है; उसका नमूना भी देखिये। वेदार्थपारिजात के ५४४ पृष्ठ पर ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के ४८ वें पृष्ठ के वाक्य का अनौचित्य प्रकट करते हुए लिखा है, 'अत्र-मुण्डकोपनिषदि तु 'महर्षेरङ्गिरसो ब्रह्मविद्याप्राप्तिपरम्परामुक्त्वा ततो ब्रह्मविद्यामधिजिगमिषुर्महाशालः शौनकस्तं पप्रच्छ—भगवन्! कस्मिन् विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति? अङ्गिरसा च शौनकं प्रति परापररूपे द्वेविद्ये वेदितव्ये' इत्युक्तम्। इसका सीधा सरल अर्थ यह है कि मुण्डकोपनिषद् १ खं० १ मंत्र में और २ मंत्र में ब्रह्मविद्याप्राप्ति की परम्परा का वर्णन किया गया है। सभी देवताओं से प्रथम प्रकट हुए ब्रह्माने अपने ज्येष्ठ पुत्र अथर्वा को ब्रह्मविद्याका उपदेश किया, अथर्वा ने अपने शिष्य अंगिर् को, अंगिर् ने भारद्वाजगोत्री सत्यवाह को, सत्यवाह ने अंगिरस् को उपदेश दिया। फिर ३ मंत्र में यह वाक्य है। "शौनको ह वै महाशालोऽङ्गिरसं विधिवदुपसन्नः पप्रच्छ।" सुरेन्द्रजी लिखते हैं—'इत्यादौ त्वद्वाक्ये' अर्थात् करपात्रीजी के इत्यादि वाक्य में—यहाँ इत्यादि से पकड़ा जाने वाला **'कस्मिन् विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति'**........'द्वे विद्येवेदितव्ये' यह वाक्य भी मन्त्र का ही है। इस वाक्य को करपात्री जी का बताने वाले सुरेन्द्रजी की योग्यता को अब आप समझते चलें। करपात्रीजी ने तो यहाँ मुण्डकोपनिषद् का अनुवाद मात्र किया है। जिसका यह अर्थ स्पष्ट है कि श्रुति ने ब्रह्मा से लेकर अंगिरस् तक चली आने वाली ब्रह्मविद्याप्राप्ति की परम्परा को बताकर कहा है कि फिर शौनक ने अंगिरा से ब्रह्मविद्या का प्रश्न किया और अंगिरा ने उसका समाधान किया। सुरेन्द्रजी ने इतनी-सी बात का कितना बतंगड़ बनाकर खड़ा किया है। सुनिये, "यदि शौनक ने ब्रह्मविद्या प्राप्ति की परम्परा अंगिरा को बतायी तो 'अंगिरसः' इस पद में पञ्चमी और षष्ठी दोनों विभक्तियाँ अशुद्ध हैं। क्योंकि वच् धातु के गौणकर्म 'अंगिरस्' में द्वितीया विभक्ति उचित है। वास्तव में यहाँ शौनक ने ब्रह्मविद्या प्राप्ति की परम्परा अंगिरस् को नहीं बतायी, अपि तु सत्यवह-भारद्वाज ने कही। अतः महर्षि अंगिरा से ब्रह्मविद्या प्राप्ति की परम्परा को बताकर उससे महाशाल शौनक ने पूछा "ऐसा हिन्दी अनुवाद करने वाला भी उपनिषद् ग्रन्थ प्रसंगज्ञान में भ्रान्त ही है"॥ साथ ही इस स्थल पर 'उक्त्वा' क्रिया का कर्ता भारद्वाज और 'पप्रच्छ' क्रिया का कर्ता महाशाल शौनक है, अतः समानकर्तृकत्व न होने से करपात्रीकृत 'उक्त्वा' में त्वा का विधान अशुद्ध है। जो व्यक्ति त्वा प्रत्यय के





विधान में स्वयं इस प्रकार की अशुद्धि करे और 'उपदेशं श्रुत्वा.....मनुष्याणां ज्ञानं भवति' में ऋषि दयानन्द की अशुद्धि निकालने का दुष्प्रयास करे, यह कदापि शोभनीय नहीं। इस प्रकार करपात्रीजी का व्याकरणवैदुष्य चिन्तनीय है॥"

सुरेन्द्रजी का यह कथन कितना सारगर्भित है। अब आप देखें, 'मुण्डकोपनिषदि तु" ब्रह्मविद्याप्राप्ति परम्परामुक्त्वा.....'इत्युक्तम्। इस पूर्वोक्त वाक्य का अर्थ स्पष्ट किया जा चुका है। उपनिषद् ही ब्रह्मविद्याप्राप्ति की परम्परा को बताकर शौनक और अंगिरा के संवाद का वर्णन कर रहा है। दोनों जगह वच् क्रिया की कर्त्री उपनिषद् है। भारद्वाज ने अंगिरस् को ब्रह्मविद्या का उपदेश किया है, ब्रह्मविद्या की परम्परा को तो श्रुति ही बता रही है। सुरेन्द्रजी ने जो यहाँ भारद्वाज को 'उक्त्वा' क्रिया का कर्ता कह कर छल किया है, वह खुल गया। अभी और सुनिये! **'शौनक ने ब्रह्मविद्या प्राप्ति की परम्परा अंगिरा को बतायी'** यह कह कर तो सुरेन्द्रजी ने आदमी के सिर पर भी सींग लगा दिये। यह अर्थ तो इस वाक्य में अपने आप ही गढ़कर सुरेन्द्रजी ने सब्जबाग दिखा दिया है। इसलिये पञ्चमी-षष्ठी विभक्तियों की अशुद्धि का प्रश्न उठाकर और 'क्त्वा' प्रत्यय का प्रश्न उठाकर जो करपात्रीजी के व्याकरण-वैदुष्य को चिन्तनीयता कही थी, वह निर्मूल हो गयी। किन्तु सुरेन्द्रजी! आपके दयानन्दजी की चिन्तनीयता तो अभी हरी-भरी है। 'उपदेशं श्रुत्वा ज्ञानं भवति' का समाधान नहीं हुआ है ॥१६८-१६९-१७०॥

अब आप व्याकरण की अपनी योग्यता पर भी ध्यान दीजिये। श्रीकरपात्रीजी के परीक्षक श्रीमान् जी! आपके इस छोटे से लेख में ही परिगणनातीत अशुद्धियाँ हैं, पर्यालोचन करने के लिये बैठने पर तो आपको भी सावधान रहना पड़ा होगा, विश्वविश्रुत श्रीकरपात्रीजी के पर्यालोचन के लिये तो और भी। तब आपकी अशुद्धियों की यह स्थिति है, यदृच्छा लेखों की अशुद्धियों का तो क्या ही कहना होगा!

'उभे + अपि' इस स्थिति में एदन्त द्विवचन की प्रगृह्य संज्ञा होने पर प्रकृतिभाव हो जाने से सन्धि नहीं हो सकती। आपने ससन्धिक प्रयोग किया है उभेऽपीति। श्रुति का पाठ है—'शौनको ह वै', 'शौनको स वै' आप लिखते हैं। क्या यहाँ स को ह समझकर शौनको में गुण कर दिया। यदि यही बात है तो अशुद्धिपत्र में सूचित कर देते, अशुद्धिपत्र भी आपका बहुत बड़ा है। अन्यथा 'शौनकः स वै' ऐसा सविसर्ग पाठ होना चाहिये। अथवा आप इन मामूली सन्धियों के ज्ञान में भी कच्चे हैं। नहीं तो इतनी मोटी अशुद्धियाँ नहीं हो सकती थी ॥१७१॥

आपके द्वारा 'श्रीकरपात्रीजी की छन्दःसमीक्षा' से पूर्व हम आपकी छन्दःसमीक्षा कर ही चुके हैं। अनुष्टुप् के किसी चरण में ७, किसी में ९ अक्षर रखकर आप भी

